"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 4 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 25 जनवरी 2013—माघ 5, शक 1934

विषय—सूची



# भाग १

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 31 दिसम्बर 2012

क्रमांक ई-1-2/2012/एक/2.— श्री एच. पी. किण्डो, भा.प्र.से., (छ.ग. 1997) विशेष सचिव, लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग, छ.ग., रायपुर को अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, संचालक, कोष एवं लेखा तथा महानिरीक्षक, पंजीयन एवं अधीक्षक मुद्रांक तथा सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य वित्त आयोग, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनिल कुमार**, मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2013.

## विधि एवं विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 जनवरी 2013

क्रमांक 255/3084/21-ब/छ.ग./2013.—दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा-24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुये राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री रामलखन यादव, अधिवक्ता, बैकुण्ठपुर, जिला-कोरिया को अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश बैकुण्ठपुर, जिला कोरिया (बैकुण्ठपुर) के न्यायालय हेतु शासन की ओर से पैरवी करने के लिए उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष के लिये परिवीक्षा पर अतिरिक्त लोक अभियोजक बैकुण्ठपुर, जिला-कोरिया (बैकुण्ठपुर) नियुक्त करता है.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

नया रायपुर, दिनांक 9 जनवरी 2013

क्रमांक 257/3084/21-ब/छ.ग./2013.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री रामलखन यादव, अधिवक्ता, बैकुण्ठपुर, जिला-कोरिया को अतिरिक्त जिला एवं सत्र न्यायाधीश बैकुण्ठपुर, जिला कोरिया (बैकुण्ठपुर) के न्यायालय हेतु शासन की ओर से पैरवी करने के लिए उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष के लिये परिवीक्षा पर अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक, बैकुण्ठपुर, जिला-कोरिया (बैकुण्ठपुर) नियुक्त करता है.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. एन. त्रिपाठी**, उप-सचिव.

---

## कृषि विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 11 जनवरी 2013

क्रमांक/208/एफ-14/14/2007/14-2.—छत्तीसगढ़ कृषि उपज मण्डी अधिनियम, 1972 (क्र. 24 सन् 1973) की धारा 41(1) (च) में उल्लेखित प्रावधानों के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ विधान सभा के निम्नांकित माननीय सदस्यों को छत्तीसगढ़ राज्य कृषि विपणन (मण्डी) बोर्ड के सदस्य के रूप में नामांकित करती है :—

1. श्री खेदूराम साहू, माननीय विधायक, विधान सभा क्षेत्र क्र. 76-डोंगरगांव
2. श्री राजू सिंह ठाकुर, माननीय विधायक, विधान सभा क्षेत्र क्र. 28-तखतपुर
3. श्रीमती सुमीत्रा मारकोले, माननीय विधायक, विधान सभा क्षेत्र क्र. 81-कांकेर

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे**, उप-सचिव.

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 10 जनवरी 2013

क्रमांक एफ 10-1/2013/16.— राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ भवन एवं अन्य संनिर्माण कर्मकार (नियोजन तथा सेवा शर्तें विनियमन) नियम, 2008 के नियम 251 अनुसार समिति का पुनर्गठन आदेश क्रमांक एफ 10-1/2006/16, दिनांक 13-02-2012 को किया गया था, जिसके बिन्दु क्रमांक (चार) के बिन्दु क्रमांक 1 एवं 2 में निम्नानुसार आंशिक संशोधन करता है :—

छत्तीसगढ़ भवन एवं अन्य संनिर्माण कर्मकार कल्याण मंडल

बिन्दु क्रमांक (चार)— शासकीय विभागों के प्रतिनिधि :—

1. अतिरिक्त मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग — पदेन सदस्य
2. अतिरिक्त मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग — पदेन सदस्य

उपरोक्त आदेश दिनांक 13-02-2012 से भूतलक्षीय प्रभाव से प्रभावशील होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. आर. मालवीय,** उप-सचिव.

---

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 8 जनवरी 2013

क्रमांक एफ 7-31/2012/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 26-09-2012 द्वारा अंबिकापुर विकास योजना, 2021 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख सैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**अंबिकापुर विकास योजना 2021 में उपांतरण प्रस्ताव**

| क्र. (1) | ग्राम का नाम (2) | खसरा क्र. (3) | रकबा (एकड़ में) (4) | विकास योजना अंगीकृत प्रस्ताव (5) | अधिनियम की धारा 23 "क" के तहत उपांतरण के प्रस्ताव (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | गंगापुर खुर्द प. ह. नं. 115 | 295/1 | 30.27 एकड़ | कृषि | औद्योगिक |

2. उक्त उपांतरण छत्तीसगढ़ स्टेट इण्डस्ट्रीयल कार्पोरेशन की औद्योगिक विकास की स्थापना के प्रयोजन के लिए है.

3. सूचना में उल्लेखित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अतः राज्य शासन एतद्द्वारा अंबिकापुर विकास योजना 2021 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण अंबिकापुर विकास योजना 2021 का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अलेक्स पॉल मेनन,** उप-सचिव.

## पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2012

क्रमांक/स्था./173/पंचा.संचा./2012/49.—छत्तीसगढ़ वित्त संहिता जिल्द एक नियम 2(14) में प्रावधान अनुसार पंचायत संचालनालय, छत्तीसगढ़, रायपुर के लिये आयुक्त-सह-संचालक, पंचायत को विभागाध्यक्ष घोषित किया जाता है.

यह सहमति वित्त विभाग के यू.ओ.क्रमांक 740/सी.एन./बजट-1/वित्त/चार 2012/1003505, दिनांक 30-10-2012 तथा सामान्य प्रशासन विभाग के क्रमांक 2601, दिनांक 12-12-2012 द्वारा प्रदान की गयी है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**धनंजय देवांगन,** उप-सचिव.

---

## लोक निर्माण विभाग

### मंत्रालय, केपीटल काम्पलेक्स, महानदी भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 7 जनवरी 2013

क्रमांक 156/2605/12/19/तक-4.—छत्तीसगढ़ राज्य को लागू हुए रूप में, भारतीय पथकर अधिनियम, 1851 (1851 का 8) की धारा 2 सहपठित धारा 4 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा बी.ओ.टी./डी.बी.एफ.ओ.टी. नमूने के अन्तर्गत विकसित सड़कों या सड़क के भाग पर समापन प्रमाण पत्र में उल्लिखित तारीख से, नीचे दी गई सारणी में यथा विनिर्दिष्ट तथा उक्त सारणी से संलग्न स्पष्टीकरण के अध्यधीन रहते हुए, प्रति फेरा, प्रति यान के आधार पर निम्नानुसार दरों पर पथकर उद्ग्रहीत करने के लिए मंजूरी प्रदान करती है, अर्थात् :—

### सारणी

| स. क्र. (1) | वाहन के प्रकार (2) | पथकर की दरें प्रति कि.मी. (3) |
|---|---|---|
| 1. | कार, जीप, वैन एवं मिनी बस | रुपये 0.50 |
| 2. | एल.जी.वी. (लाइट गुड्स व्हीकल), बस | रुपये 1.50 |
| 3. | ट्रक (2 एक्सल) | रुपये 3.00 |
| 4. | हैवी कंस्ट्रक्शन मशीनरी (एच.सी.एम) अर्थ मूविंग एक्विपमेंट (ई.एम.ई.) तथा मल्टी-एक्सल व्हीकल (एम.ए.व्ही.) (3 से 6 एक्सल). | रुपये 6.00 |
| 5. | ओव्हर साईज व्हीकल (7 या अधिक एक्सल) | रुपये 12.00 |

**स्पष्टीकरण :—**

1. (क) "कार", "जीप" तथा "वैन" से अभिप्रेत है ऐसा कोई भी यांत्रिक वाहन, जिसका सकल यान भार 7.5 टन से अधिक न हो.

(ख) "मिनी बस" एवं "एल.जी.व्ही. (लाइट गुड्स वाहन)" से अभिप्रेत है ऐसा कोई भी यांत्रिक वाहन जिसका सकल यान भार 7.5 टन से अधिक परन्तु 12 टन से अधिक न हो.

(ग) "ट्रक", "बस" एवं "2 एक्सल ट्रक" से अभिप्रेत है ऐसा कोई भी यांत्रिक वाहन, जिसका सकल यान भार 12 टन से अधिक किन्तु 20 टन से अधिक न हो.

(घ) "हैवी कंस्ट्रक्शन मशीनरी", "अर्थ मूविंग इक्विपमेंट" तथा "मल्टी-एक्सल व्हीकल (3 से 6 एक्सल)" से अभिप्रेत है, ऐसा कोई भी यांत्रिक वाहन, जिसका सकल यान भार 20 टन से अधिक किन्तु 60 टन से अधिक न हो.

(ङ) "ओव्हर साईज्ड व्हीकल (7 या अधिक एक्सल)" से अभिप्रेत है ऐसा कोई भी यांत्रिक वाहन, जिसका सकल भार 60 टन से अधिक हो.

2. पथकर, छत्तीसगढ़ शासन द्वारा चयनित निजी विकासकर्ता या उनके द्वारा प्राधिकृत व्यक्ति द्वारा एकत्रित किया जायेगा. प्रत्येक पथकर प्लाजा हेतु पथकर की दरें छत्तीसगढ़ शासन द्वारा विनिर्दिष्ट की जाएंगी.

3. पथकर की दरें, प्रत्येक वर्ष 10 प्रतिशत की दर से बढ़ाई जाएंगी, जिसको निकटतम एक रुपये तक पूर्णांकित किया जायेगा. दूरी आधारित मूल दरों में प्रथम वृद्धि 01-04-2013 से प्रभावी होगी.

4. उपरोक्त दरें केवल एक बार उपयोग हेतु हैं.

5. राज्य सरकार वाहनों की निम्नलिखित श्रेणियों को इन सड़कों पर चलने/इन पथकर पुलों/प्लाजा को पार करने के दौरान पथकर के भुगतान से छूट प्रदान करती है, अर्थात् :—

(क) छत्तीसगढ़ सरकार के समस्त यान तथा वे यान, जो शासकीय कर्तव्य पर हों.
(ख) संसद के सदस्यों तथा विधानसभा के सदस्यों के यान.
(ग) सशस्त्र बल के समस्त यान, जब वे कर्तव्य पर हों.
(घ) एम्बुलेंस.
(ङ) फायर ब्रिगेड.
(च) भारतीय डाक तथा तार विभाग के यान.
(छ) कृषि प्रयोजनों के लिए प्रयुक्त किये जाने वाले ट्रैक्टर/ट्रैक्टर ट्रॉली/ट्रॉली युक्त ट्रैक्टर और बैलगाड़ियां.
(ज) ऑटो रिक्शा, दुपहिया तथा बैलगाड़ियां.
(झ) स्वतंत्रता संग्राम सेनानियों एवं अधिमान्यता प्राप्त पत्रकारों द्वारा उपयोग किये जाने वाले यान.
(ञ) अन्य वाहन, जो कि शासन द्वारा छूट के लिये अधिसूचित किये गये हों.

**टीप :—** इस प्रकार छूट प्राप्त यान/वैन के चालक को अपना नाम, रैंक तथा कर्तव्य, जिस पर वह संलग्न (नियुक्त) है, की प्रकृति बताना आवश्यक होगा.

No. 156/2605/2012/19/T-4.— In exercise to the powers conferred by section 2 read with section 4 of Indian Toll Act, 1851 (8 of 1851), in its application to the State of Chhattisgarh, the State Government hereby approves the following toll rates, as specified in the table below and subject to the explanation appended to the said table, to be levied as toll tax on the basis of per trip per vehicle, on the roads or part of road developed under BOT/ DBFOT pattern, from the date mentioned in completion certificate, namely :—

| S. No. (1) | Type of vehicle (2) | Rates of tolls per km (3) |
|---|---|---|
| 1. | Car, Jeep, Van and Mini bus | Rs. 0.50 |
| 2. | L.G.V.(Light Goods vehicles), Bus | Rs. 1.50 |
| 3. | Truck (two axle) | Rs. 3.00 |
| 4. | Heavy Construction Machinery (HCM), Earth Moving Equipment (EME) and Multi-Axle Vehicle (MAV) - (three to six axles) | Rs. 6.00 |
| 5. | Over Size Vehicles (seven or more axles) | Rs. 12.00 |

**Explanation.—**

1. (a) "Car", "Jeep" and "Van" means any mechanical vehicle whose gross vehicle weight does not exceed 7.50 Tones.

(b) "Mini Bus" and "LGV (Light Goods Vehicle)" means any mechanical vehicle with gross vehicle weight exceeding 7.5 tones but less than 12 tones.

(c) "Truck", "Bus" and "Two axle Truck" means any mechanical vehicle with gross vehicle weight exceeding 12 tones but less than 20 tones.

(d) "Heavy Construction Machinery", "Earth Moving Equipment" and "Multi Axle Vehicle (three to six axles)" means any mechanical vehicle with gross vehicle weight exceeding 20 tones but less than 60 tones.

(e) "Oversized vehicle (seven or above axles)" means any mechanical vehicle having gross weight exceeding 60 tones.

2. Toll Tax shall be collected by the Private developer selected by the State Government or the Person authorized by him. The toll rates shall be specified for each Toll Plaza by the Government of Chhattisgarh.

3. The toll tax rates shall be increased by 10% every year rounded off to the nearest one rupee. The first increase in distance based basic rates shall be made effective from 01-04-2013.

4. The above rates are for one time use only.

5. The State Government exempts the following categories of vehicles from payment of tolls while plying on such roads/crossing such toll bridges/plaza, namely:—

(a) All Vehicles of Government of Chhattisgarh and the vehicles which are on Government duty.
(b) Vehicles of Members of Parliament and Members of Legislative Assembly.
(c) All vehicles of the armed forces, when on duty.
(d) Ambulance
(e) Fire brigade
(f) Vehicles of Indian Post and Telegraph Department.
(g) Tractor/Tractor trolley/Tractor with trolley and bullock carts used for agricultural purposes.
(h) Auto rickshaws, two wheelers, bullock carts.
(i) Vehicles being used by freedom fighters and recognized journalists.
(j) Other vehicles as notified for exemption by the Government.

**Note :—** The driver of such exempted Vehicles/Vans shall be required to state his name, rank and the nature of duty on which he is engaged.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. सहगल,** उप-सचिव.

---

## आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 अगस्त 2012

क्रमांक एफ-17-106/2009/25-2.—भारत सरकार, सामाजिक न्याय एवं अधिकारिता मंत्रालय की अधिसूचना दिनांक 23 दिसम्बर, 2011 द्वारा अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति (अत्याचार निवारण) नियम, 1995 का संशोधन करने के लिए अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति (अत्याचार निवारण) (संशोधन) नियम, 2011 प्रवृत्त करते हुए उक्त मूल नियम 12(4) (राहत राशि के लिए मापदण्ड) की अनुसूची उपाबंध-1 को संशोधित किया गया है.

2. अत: उपर्युक्त के अनुपालन में राज्य शासन, एतद्द्वारा अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति (अत्याचार निवारण) नियम, 1995 के नियम 15(1) में प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए छत्तीसगढ़ अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति (आकस्मिकता योजना) नियम-1995 के नियम 7 राहत एवं सहायता के अंतर्गत अपराध का नाम एवं राहत की न्यूनतम राशि के विवरणों के स्थान पर निम्नानुसार अनुसूची-1 प्रतिस्थापित करता है :—

## अनुसूची-I

### छत्तीसगढ़ अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति ( आकस्मिकता योजना ) नियम, 1995 का नियम 7 राहत एवं सहायता

| क्रमांक (1) | अपराध का नाम (2) | राहत की न्यूनतम राशि (3) |
|---|---|---|
| 1. | अखाद्य या घृणाजनक पदार्थ पीना या खाना [अधिनियम धारा 3(1) (i)] | प्रत्येक पीड़ित को अपराध के स्वरूप और गंभीरता को देखते हुए, 60,000/- रुपए या उससे अधिक और पीड़ित व्यक्ति द्वारा अनादर, अपमान, क्षति तथा मानहानि सहने के अनुपात में भी होगा. दिया जाने वाला भुगतान निम्नलिखित होगा :— 1. 25% जब आरोप-पत्र न्यायालय को भेजा जाए. 2. 75% जब निचले न्यायालयों द्वारा दोषसिद्ध ठहराया जाए. |
| 2. | क्षति पहुंचाना, अपमानित करना या क्षुब्ध करना [अधिनियम धारा 3(1) (ii)] | |
| 3. | अनादर सूचक कार्य [अधिनियम धारा 3(1) (iii)] | |
| 4. | सदोष भूमि अभिभोग में लेना या उस पर कृषि करना, आदि [अधिनियम धारा 3(1) (iv)] | अपराध के स्वरूप और गंभीरता को देखते हुए कम से कम 60,000/- रुपए या उससे अधिक भूमि/परिसर/जल की आपूर्ति जहां आवश्यक हो, सरकारी खर्च पर पुन: वापस की जाएगी. जब आरोप-पत्र न्यायालय को भेजा जाए पूरा भुगतान किया जाए. |
| 5. | भूमि, परिसर या जल से संबंधित [अधिनियम धारा 3(1) (v)] | |
| 6. | बेगार या बलात्श्रम या बंधुआ मजदूरी [अधिनियम धारा 3(1) (vi)] | प्रत्येक पीड़ित व्यक्ति को कम से कम 60,000/- रुपए, प्रथम सूचना रिपोर्ट की स्टेज पर 25 प्रतिशत और 75 प्रतिशत निचले न्यायालय में दोषसिद्ध होने पर. |
| 7. | मतदान के अधिकार के संबंध में [अधिनियम धारा 3(1) (vii)] | प्रत्येक पीड़ित व्यक्ति को 50,000/- रुपए तक जो अपराध के स्वरूप और गंभीरता पर निर्भर है. |
| 8. | मिथ्या द्वेष पूर्ण या तंग करने वाली विधिक कार्यवाही [अधिनियम धारा 3(1) (viii)] | 60,000/- रुपए या वास्तविक विधिक व्यय और क्षति की प्रतिपूर्ति या अभियुक्त के विचारण की समाप्ति के पश्चात् जो भी कम हो. |
| 9. | मिथ्या या तुच्छ जानकारी [अधिनियम धारा 3(1) (ix)] | |
| 10. | अपमान, अभित्रास और अवमानना [अधिनियम धारा 3(1) (x)] | अपराध के स्वरूप पर निर्भर करते हुए प्रत्येक पीड़ित व्यक्ति को 60,000/- रुपए तक 25 प्रतिशत उस समय जब आरोप-पत्र न्यायालय को भेजा जाए और शेष दोषसिद्ध होने पर. |
| 11. | किसी महिला की लज्जा भंग करना [अधिनियम धारा 3(1) (xi)] | अपराध के प्रत्येक पीड़ित को 1,20,000/- रुपए, चिकित्सा जांच के पश्चात् 50 प्रतिशत का भुगतान किया जाए और शेष 50 प्रतिशत का विचारण की समाप्ति पर भुगतान किया जाए. |
| 12. | महिला का लैंगिक शोषण [अधिनियम धारा 3(1) (xii)] | |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 13. | पानी गंदा करना [अधिनियम धारा 3(1) (xiii)] | 2,50,000/- रुपए तक जब पानी को गंदा कर दिया जाए तो उसे साफ करने सहित या सामान्य सुविधा को पुन: बहाल करने की पूरी लागत. उस स्तर पर जिस पर जिला प्रशासन द्वारा ठीक समझा जाए भुगतान किया जाए. |
| 14. | मार्ग के रूढ़िजन्य अधिकार से वंचित करना [अधिनियम धारा 3(1) (xiv)] | 2,50,000/- रुपए तक या मार्ग के अधिकार को पुन: बहाल करने की पूरी लागत और जो नुकसान हुआ है, यदि कोई हो, उसका पूरा प्रतिकर. 50 प्रतिशत जब आरोप-पत्र न्यायालय को भेजा जाए और 50 प्रतिशत निचले न्यायालय में दोषसिद्ध होने पर. |
| 15. | किसी को निवास स्थान छोड़ने पर मजबूर करना [अधिनियम धारा 3(1) (xv)] | स्थल बहाल करना. ठहराने का अधिकार और प्रत्येक पीड़ित व्यक्ति को 60,000/- रुपए का प्रतिकर तथा सरकार के खर्च पर मकान का पुनर्निर्माण, यदि नष्ट किया गया हो. पूरी लागत का भुगतान जब निचले न्यायालय में आरोप-पत्र भेजा जाए. |
| 16. | मिथ्या साक्ष्य देना [अधिनियम धारा 3(2) (i) और (ii)] | कम से कम 2,50,000/- रुपए या उठाए गए नुकसान या हानि का पूरा प्रतिकर. 50 प्रतिशत का भुगतान जब आरोप-पत्र न्यायालय में भेजा जाए और 50 प्रतिशत निचले न्यायालय द्वारा दोषसिद्ध होने पर. |
| 17. | भारतीय दंड संहिता के अधीन 10 वर्ष या उससे अधिक की अवधि के कारावास से दंडनीय अपराध करना. [अधिनियम धारा 3(2)] | अपराध के स्वरूप और गंभीरता को देखते हुए प्रत्येक पीड़ित व्यक्ति को या उसके आश्रित को कम से कम 1,20,000/- रुपए यदि अनुसूची में विशिष्ट. अन्यथा प्रावधान किया हुआ हो तो इस राशि में अन्तर होगा. |
| 18. | किसी लोक सेवक के हाथों उत्पीड़न [अधिनियम धारा 3(2) (vii)] | उठाई गई हानि या नुकसान का पूरा प्रतिकर. 50 प्रतिशत का भुगतान जब आरोप-पत्र न्यायालय में भेजा जाए और 50 प्रतिशत का भुगतान जब निचले न्यायालय में दोषसिद्ध हो जाए, किया जाएगा. |
| 19. | **नि:शक्तता:—** नि:शक्तता की परिभाषा नि:शक्त व्यक्ति (समान अवसर, अधिकार संरक्षण और पूर्ण भागीदारी) अधिनियम, 1995 की धारा में यथा प्रदत्त होगी और उसके निर्धारण के लिए दिशानिर्देश सामाजिक न्याय और अधिकारिता मंत्रालय के तारीख 01-06-2001 की भारत सरकार अधिसूचना संख्या 154, समय-समय पर यथा संशोधित में अंतर्विष्ट होगी. अधिसूचना की एक प्रति अनुसूची-II पर संलग्न है. | |
| | (क) 100 प्रतिशत असमर्थता | |
| | (i) परिवार का न कमाने वाला सदस्य | अपराध के प्रत्येक पीड़ित को कम से कम 2,50,000/- रुपए, 50 प्रतिशत प्रथम सूचना रिपोर्ट पर और 25 प्रतिशत आरोप-पत्र और 25 प्रतिशत निचले न्यायालय द्वारा दोषसिद्ध होने पर. |
| | (ii) परिवार का कमाने वाला सदस्य | अपराध के प्रत्येक पीड़ित को कम से कम 5,00,000/- रुपए, 50 प्रतिशत प्रथम सूचना रिपोर्ट/चिकित्सा जांच पर भुगतान किया जाए और 25 प्रतिशत जब आरोप-पत्र न्यायालय को भेजा जाए तथा 25 प्रतिशत निचले न्यायालय में दोषसिद्ध होने पर. |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| | (ख) जहा असमर्थता 100 प्रतिशत से कम है | उपर्युक्त क (i) और (ii) में निर्धारित दरों को उसी अनुपात में कम किया जाएगा, भुगतान के चरण भी वही रहेंगे. तथापि, न कमाने वाले सदस्य को 40,000/- रुपए से कम नहीं और परिवार के कमाने वाले सदस्य को 80,000/- रुपए से कम नहीं होगा. |
| 20. | **हत्या/मृत्यु** | |
| | (क) परिवार का न कमाने वाला सदस्य | प्रत्येक मामले में कम से कम 2,50,000/- रुपए. 75 प्रतिशत पोस्टमार्टम के पश्चात् और 25 प्रतिशत निचले न्यायालय द्वारा दोषसिद्ध होने पर. |
| | (ख) परिवार का कमाने वाला सदस्य | पत्येक मामले में कम से कम 5,00,000/- रुपए. 75 प्रतिशत का भुगतान पोस्टमार्टम के पश्चात् और 25 प्रतिशत निचले न्यायालय में दोषसिद्ध होने पर. |
| 21. | हत्या, मृत्यु, नरसंहार, बलात्संग, सामूहिक बलात्संग, गैंग द्वारा किया गया बलात्संग, स्थायी असमर्थता और डकैती का पीड़ित. | उपर्युक्त मदों के अंतर्गत भुगतान की गई राहत की रकम के अतिरिक्त, राहत की व्यवस्था अत्याचार की तारीख से तीन माह के भीतर निम्न-लिखित रूप से की जाए :—<br>(i) अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति के मृतक की प्रत्येक विधवा और/या अन्य आश्रितों को 3,000/- रुपए प्रति मास की दर से, या मृतक के परिवार के एक सदस्य को रोजगार या कृषि भूमि, एक मकान यदि आवश्यक हो तो तत्काल खरीद द्वारा.<br>(ii) पीड़ितों के बच्चों की शिक्षा और उनके भरण-पोषण का पूरा खर्चा/बच्चों को आश्रम स्कूलों/आवासीय स्कूलों में दाखिल किया जाए.<br>(iii) तीन माह की अवधि तक बर्तनों, चावल, गेहूं, दालों, दलहनों आदि की व्यवस्था. |
| 22. | पूर्णतया नष्ट करना/जला हुआ मकान | जहां मकान को जला दिया गया हो या नष्ट कर दिया गया हो. वहां सरकारी खर्च पर ईंट पत्थर के मकान का निर्माण किया जाए या उसकी व्यवस्था की जाए. |

3. उपर्युक्त संशोधित दर इस अधिसूचना के जारी होने की तिथि से लागू मानी जावेगी.

4. इस स्वीकृति पर छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के यू.ओ.नं. 332/1002250/वित्त विभाग/ब-3/2012 दिनांक 07-08-2012 द्वारा सहमति प्रदान की गई है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल चौधरी,** उप-सचिव.

## ग्रामोद्योग विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 14 दिसम्बर 2012

क्रमांक एफ 1-8/2008/(6)52.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग संचालनालय (हाथकरघा) तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा में भरती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारम्भ :—** (1) ये नियम छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग संचालनालय हाथकरघा (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा भरती नियम, 2012 कहलायेंगे।
(2) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं :—** इन नियमों में जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो—
(क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, संचालक ग्रामोद्योग;
(ख) "समिति" से अभिप्रेत है, शासन द्वारा अनुमोदित चयन समिति,
(ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, इन नियमों के नियम 11 के अधीन सेवा में भर्ती के लिए आयोजित प्रतियोगिता परीक्षा,
(घ) "सरकार" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ सरकार;
(ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;
(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;
(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;
(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;
**(झ)** **"अन्य पिछड़ा वर्ग"** से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथासंशोधित अधिसूचना क्र. एफ-8-5-पच्चीस-4-84, दिनांक 26, दिसम्बर, 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग;
**(ञ)** **"सेवा"** से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ ग्रामोद्योग संचालनालय (हाथकरघा प्रभाग) तृतीय श्रेणी (लिपिक एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा;
(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य।

3. **विस्तार तथा लागू होना :—** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबन्धों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन :—** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात्,
(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय अनुसूची-एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूल या स्थानापन्न हैसियत में धारण कर रहे हों,
(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भरती किये गये हों; और
(3) वे व्यक्ति जो इन नियमों के उपबन्धों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों।

5. **वर्गीकरण वेतनमान इत्यादि**— सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या और उससे संलग्न वेतनमान, अनुसूची—एक में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगा ।

परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में, समय—समय पर या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगी।

6. **भर्ती का तरीका** — (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भरती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात् :—

(क) प्रतियोगी परीक्षा के आधार पर सीधी भर्ती द्वारा अथवा मेरिट तथा साक्षात्कार के आधार पर चयन द्वारा ;

(ख) सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा जैसा कि अनुसूची—चार के कॉलम (2) में विनिर्दिष्ट है.

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा, जो ऐसी सेवाओं में, ऐसे पदों को, स्थानापन्न हैसियत में धारण करते हो, जैसा कि अनुसूची—दोमेंविनिर्दिष्ट किया जायें ।

(2) उप—नियम (1) के खंड (ख) अथवा खंड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची—एक में यथाविनिर्दिष्ट पदों की संख्या के, अनुसूची—दो में यथा दर्शित प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्टि कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिए अपनायी जाने वाली भरती का तरीका या तरीके तथा ऐसे प्रत्येक तरीके द्वारा भरती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा, शासन के परामर्श से अवधारित की जाएगी ।

(4) उप—नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो नियुक्ति प्राधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनकों उक्त उप—नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) मेरिट के आधार पर सीधी भर्ती द्वारा पदों को भरे जाने के लिए, मापदण्ड शासन द्वारा विहित किया जायेगा, तथापि, नियुक्ति प्राधिकारी के लिए यह आवश्यक होगा कि इस प्रयोजन के लिए, एक चयन समिति गठित करें, जो इन मापदण्डों से भिन्न कोई अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगी।

(6) भर्ती के समय छत्तीसगढ़ लोक सेवा ( अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के लिए आरक्षण) अधिनियम 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधानों तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय—समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति** — इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भरती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती की पात्रता की शर्तें** – प्रतियोगिता परीक्षा/चयन के लिए पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात् :–

**(एक) आयु**:– (क) परीक्षा/चयन के प्रारम्भ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को अभ्यर्थी ने अनुसूची–तीन के कॉलम (3) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो तथा उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों या अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम 5 (पांच) वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध ) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 10 (दस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में भी जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों अथवा रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए, उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जाएगी :–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी/अस्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिए आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों एवं कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी ।

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी, जो "छंटनी किया गया शासकीय सेवक" हो उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई संपूर्ण अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा, परन्तु उसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण** – शब्द "छंटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्हीं भी संघटक इकाईयों की अस्थाई शासकीय सेवा में कम से कम 6 (छः) मास की कालावधि तक निरन्तर रहा हो और जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हों।

(ड.) ऐसा अभ्यर्थी, जो भूतपूर्व सैनिक हों, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा ।

परन्तु इसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण**– शब्द **"भूतपूर्व सैनिक"** से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की कालावधि तक निरन्तर नियोजित रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन

कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के परिणामस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छंटनी किया गया हो अथवा जिसे अधिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :–

**(एक)** ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों (मस्टरिंग आउट कन्सेशन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो :

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो, और जिन्हें–

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;
(ख) नामांकन की शर्ते पूर्ण हो जाने पर; सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो,

(तीन) मद्रास सिविल यूनिट के भूतपूर्व कार्मिक ;

(चार) ऐसे अधिकारी जिन्हें उनकी संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किया गया हो, (जिसमें अल्पावधि सेवा के नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल है)

(पांच) अवकाश रिक्तियों पर छः मास से अधिक समय तक निरन्तर कार्य करने के पश्चात सेवोन्मुक्त किये गये अधिकारी ;

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो ;
(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है ;

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो;

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीन कार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में भी, उच्चतर आयु सीमा 2 (दो) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग की अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अधीन पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) शहीद राजीव पांडे सम्मान, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद भंजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों के संबंध में भी उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल के कर्मचारी है, उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 38 वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नान कमीशंड अधिकारियों के संबंध में, उनकें द्वारा इस प्रकार की गई नगर सेना सेवा की कालावधि के लिए, उच्चतर आयु सीमा में, 8 वर्ष की सीमा के अध्ययीन रहते हुए छूट दी जायेगी, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए ।

**टीप – (1)** ऐसे अभ्यर्थी जिन्हें उपर्युक्त खंड (घ) के उप–खण्ड (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन परीक्षा/चयन में प्रवेश दिया गया हो, वे यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्यागपत्र दे देते हैं, तो नियुक्ति हेतु पात्र नहीं होंगें। तथापि, यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् सेवा या पद से उनकी छंटनी कर दी जाती हो, तो वे पात्र बनें रहेंगे ।

**(2)** किसी भी अन्य मामले में आयु सीमाएं शिथिल नहीं की जायेगी, विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन हेतु उपस्थित होने के लिए, नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी ।

(ट) उपरोक्त के अतिरिक्त, आयु सीमा के संबंध में, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे ।

**स्पष्टीकरण–** शब्द "छंटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्ही भी संघटक इकाईयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर रहा हो और जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो;

**(दो) शैक्षणिक अर्हता** – अभ्यर्थी के पास सेवा के लिये विहित शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिए जो कि इसमें संलग्न अनुसूची–तीन के कालम (5) में दर्शायी गई है, परन्तु यह कि–

(क) आपवादिक मामलों में, कनिष्ठ सेवा चयन मंडल/समिति शासन की संस्तुति पर, किसी ऐसे अभ्यर्थी को अर्ह मान सकेगा, जिसके पास इस खंड में विहित अर्हताओं में से कोई अर्हता न हो, किन्तु जिसने अन्य विश्वविद्यालयों/संस्थाओं द्वारा संचालित परीक्षाएं ऐसे स्तर से उत्तीर्ण की हो जो समिति (चयन समिति) की राय में अभ्यर्थी के परीक्षा/चयन में उपस्थिति के लिए न्यायोचित हो।

(ख) अभ्यर्थी, जो अन्यथा अर्ह हो, किन्तु जिसने किसी ऐसे विदेशी विश्वविद्यालय से डिग्री प्राप्त की हो, जो शासन द्वारा विनिर्दिष्ट रूप से मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय न हो, कनिष्ठ सेवा चयन मण्डल/समिति के स्वविवेक से परीक्षा में प्रवेश दिया जायेगा ।

**(तीन) फीसः–** अभ्यर्थी को समिति/नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा यथा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता :–** अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, मण्डल/समिति द्वारा चयन में उपस्थित होने के लिए उसे निरर्हित माना जा सकेगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अन्तिम होगा–** परीक्षा/चयन में उपस्थित होने के लिए अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में, नियुक्ति प्राधिकारी/चयन मण्डल का विनिश्चय अंतिम होगा और कोई भी अभ्यर्थी जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाण–पत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा/साक्षात्कार में उपस्थित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

11. **प्रतियोगिता परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती .– (1) प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भरतीः–** नियुक्त प्राधिकारी एक चयन समिति गठित करेगा जिसमें तीन सदस्य सम्मिलित होंगे–

(एक) सेवा में भरती के लिए प्रतियोगिता परीक्षा, ऐसे अंतरालों से ली जायेगी, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी शासन के परामर्श से समय–समय पर अवधारित करें ।

(दो) परीक्षा, शासन द्वारा समय–समय पर जारी किये गये आदेशों के अनुसार नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा ली जायेगी।

(2) **चयन द्वारा सीधी भर्ती**— (एक) सेवा में सीधी भरती के लिए चयन, ऐसे अंतरालों से किया जाएगा जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर, अवधारित करे।

(दो) सेवा के लिए अभ्यर्थियों का चयन, चयन समिति द्वारा किया जायेगा।

(तीन) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय–समय पर गठित की जायेगी।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) तथा शासन द्वारा समय–समय पर जारी आदेशों के प्रक्रम में अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों से संबंधित अभ्यर्थियों के लिए पदों को, आरक्षित रखा जाएगा।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, ऐसे अभ्यर्थी जो अनुसूचित जातियों, या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जावेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूचीं में आए हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षित रैंक कुछ भी क्यों न हो ।

(5) अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों से संबंधित उन अभ्यर्थियों को जिन्हें प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिए नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया हो, उप–नियम (3) के अधीन, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के अभ्यार्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा ।

(6) सीधी भर्ती के प्रक्रम में, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए भी आरक्षित रखे जाऐंगें।

(7) ऐसे मामलों में जहॉ सीधी भर्ती द्वारा भर जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाये कि आरक्षित रिक्तियों पर भर्ती के लिए अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्गों की अभ्यर्थियों की अपेक्षित अनुभव के साथ, पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, तो नियुक्ति प्राधिकारी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

(8) यदि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो से संबंधित अभ्यार्थियों के लिए आरक्षित समस्त रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त संख्या में अभ्यर्थी उपलब्ध न हों तो शेष आरक्षित रिक्तियों को इन अभ्यर्थियों के लिए ही पुनः विज्ञापित किया जाएगा, यदि फिर भी कोई रिक्ति बिना भरी हुई रह जाए तो ऐसी शेष आरक्षित रिक्तियां सामान्य अभ्यर्थियों से भरी जायेगी तथा पश्चातवर्ती परीक्षा/चयन के दौरान अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित अभ्यार्थियों के लिए उतनी ही संख्या में अतिरिक्त रिक्त स्थान आरक्षित रखे जाएंगें :

परन्तु अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित अभ्यार्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों की कुल संख्या (अग्रेनीत रिक्तियों को सम्मिलित करते हुए) किसी भी समय कुल रिक्तियों के 50 प्रतिशत से अधिक नहीं होगी।

(9) शारीरिक रूप से विकलांग अभ्यर्थियों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देशों के अनुसार आरक्षण लागू होगा।

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची:–** (1) चयन समिति, उन अभ्यार्थियों की योग्यता क्रम में व्यवस्थित एक सूची जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा कि चयन समिति द्वारा अवधारित किया जावे तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो से संबंधित उन अभ्यार्थियों की एक सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिए चयन समिति द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया हो, तैयार करेगी और नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगी। यह सूची, सर्वसाधारण की जानकारी के लिए भी प्रकाशित की जायेगी ।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्ते) नियम, 1961 के उपबन्धों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जाएगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों।

(3) सूची में अभ्यथियों का नाम शामिल किये जाने से ही उसे नियुक्ति के लिए कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसे कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति :–** (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए एक विभागीय पदोन्नति समिति गठित की जायेगी जिसमें अनुसूची–चार के कालम (5) में विनिर्दिष्ट सदस्य सम्मिलित होंगें :

परन्तु इस उप–नियम के अधीन, समिति गठन के प्रयोजन के लिए, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (कमांक 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंधों का भी अनुसरण किया जाएगा ।

(2) विभागीय पदोन्नति समिति की बैठक ऐसे अंतरालों में होगी जो साधारणतः एक वर्ष से अनधिक हो।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबंधों के अनुसार पदोन्नति दी जाएगी ।

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रकिया, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देशों के अनुसार होगी ।

14. **पदोन्नति के लिए पात्रता की शर्ते:–** विभागीय पदोन्नति समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, उन पदों में जिनसे पदोन्नति की जानी है या शासन द्वारा उनके समतुल्य घोषित किन्हीं अन्य पद या पदों पर (चाहे मूल रूप में या स्थानापन्न रूप में) उतने वर्षो की सेवा, जैसा कि अनुसूची–चार के कालम (4) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो और उप–नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र के भीतर आते हों ।

**स्पष्टीकरण – पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति –** (1) संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कलेन्डर वर्ष से की जायेगी, जिसमें लोक सेवक फिडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया हो और फिडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

